भाव-व्यंजक हैं। प्रभाकर माचवे के शब्दों में 'उनके निबंधों की विशेषता है, उनकी भाव विभोर गहरी चिन्तनशील प्रवृत्ति जिसके कारण वे विवरण में जाकर वर्णन बहुत चित्रोपम करती हैं। काव्यमयता उनके निबंधों की दूसरी महत्वपूर्ण विशेषता है।'

**महादेवीजी की भाषा**

महादेवीजी की भाषा संस्कृत-गर्भित खड़ीबोली है। हिन्दी में उनकी भाषा बेजोड़ है। उसमें कहीं भी कर्कशता और शुष्कता नहीं है। वह स्निग्ध और सरल है। अपने शब्द-चयन में वह बहुत सतर्क हैं। उनके शब्द छोटे, भाव व्यंजक और अर्थ गौरव से भरे रहते हैं। विदेशी शब्द उनकी भाषा में नहीं मिलते। वह शुद्ध साहित्यिक हिन्दी लिखती हैं। इसलिए उनका गद्य आदर्श गद्य है। उसमें भावों का एक तारतम्य तथा उत्तरोत्तर दृढ़ निबन्धन है। उनकी भाषा के दो रूप हैं: (१) सरल और (२) क्लिष्ट। उनके रेखा-चित्रों में भाषा सरल तथा निबंधों में क्लिष्ट हो गई है। इन दो प्रकार की भाषाओं पर उनके काव्यमय व्यक्तित्व की स्पष्ट छाप है। प्रसादपूर्ण, प्रभावशाली, अलंकृत, चित्रमयी, संयत और शुद्ध भाषा लिखने में वह अत्यन्त पटु हैं। प्रसादजी की भाषा में ओज अधिक है और महादेवीजी की भाषा में नारी सुलभ स्निग्धता जो बरबस पाठकों का हृदय करुणा और ममता से भर देती है।

**महादेवीजी की शैली**

महादेवीजी की शैली उनकी अपनी शैली है। उनकी शैली के तीन रूप हैं: (१) विवेचनात्मक, (२) विचारात्मक और (३) भावात्मक। अपने विवेचनात्मक गद्य तथा भूमिकाओं में उन्होंने विवेचनात्मक शैली का प्रयोग किया है। उनकी यह शैली गंभीर, चिन्तन-प्रधान और विश्लेषणात्मक है। वाक्य अवसरानुकूल कहीं छोटे और कहीं बड़े हैं। 'शृंखला की कड़ियाँ' में उनकी विचारात्मक शैली है। इसमें उनकी करुणा और ममता का सहज सौंदर्य होने के साथ-साथ चिन्तन की गहराई भी है। वाक्य प्रायः छोटे, भावपूर्ण और ललित हैं। इस शैली के अन्तर्गत कहीं-

कहीं उनकी भावात्मक शैली भी मिलती है। कलात्मक अथवा आलंकारिक शैली में उनके रेखा-चित्र और संस्मरण हैं। उनकी यह शैली अधिक काव्यमय और सरल है। मुहावरों, लोकोक्तियों, उपमा और रूपक के विधान से अनुरंजित उनकी इस शैली में उनके हृदय की वाणी मिली है। इसमें उन्होंने मानवीय आकृतियों और व्यापारों के अत्यन्त सुन्दर चित्र उतारे हैं। इसलिए चित्रोपमता इस शैली का विशिष्ट गुण है। उनकी शैली के दो उदाहरण लीजिए :—

'जीवन की समष्टि में सूक्ष्म से इतने भयभीत होने की आवश्यकता नहीं है, क्योंकि वह तो स्थूल से बाहर कहीं अस्तित्व ही नहीं रखता। अपने व्यक्त सत्य के साथ मनुष्य जो है और अपने अव्यक्त सत्य के साथ वह जो कुछ होने की संभावना कर सकता है वह उसका स्थूल और सूक्ष्म है और यदि इनका एक संतुलन हो सके तो हमें एक परिपूर्ण मानव ही मिलेगा।

× × ×

दुखरी की बहू अपने कर्कशापन के लिए प्रसिद्ध है। बिखरे हुए बालों में रूखी और मैली कुचैली लटों में से एक दो उसके पपड़ी पड़े हुए ओठों पर लटकी रहती हैं। पक्के रंग का श्याम शरीर धूल के अनेक आवरणों में छिपकर इतना धूसरित हो उठता है कि मटमैली धोती उसका एक अंश ही जान पड़ती है। गोबर रूपी मेंहदी से लिप्त रंजित हाथों की प्रत्येक रेखा दुख के अनेक रहस्यमय संकेत छिपाये रहती है।